राजा–काहे ते तुम प्रीतमा, उदासीनमय जोग ॥ राजा है प्रभु करत हो, रंकनि केसो भोग ॥ १८ ॥ कालि जुकीने कर्म प्रभु, तेई कीजत आजु ॥ आजु राजु सोई करत,काल्हि करहु गे काजु ॥ १९ ॥

सवैया–ठाढ़ेहिं खैयतु बैठिहिं खैयतु खात परेहू महासुख पायो॥ खातहिं खात सबै मरिजात सुखैबोई पीवो मेरे पुनि भायो॥ आवत जातनिरे दिवि केशव कौनहिं कौन कहा नहिं खायो॥ खैबो तऊ न उबीठतु है जग श्री जगदीश बुरे ढँग लायो ॥ २० ॥

दोहा--इहिविधि बीते काल बहु,लह्यो जुनहीं अलक्ष्य ॥ भक्षत हो प्रभु करभ, ज्यों फिरि फिरि भक्ष्याभक्ष्य ॥ २१ ॥ जोहीं जानो कर्म सब,सबै जगत के कंत॥ आदिसरस मध्यम विरस, अति नीरसहै अंत ॥ २२ ॥ आदि अंत मध्यहुँ सरस, नित्य नएई भोग ॥ तिन्हहिं भोग जो भूप तुम, बूझि बूझि मुनि लोग ॥ २३ ॥ सुनि सुनि सुंदरि को वचन, भोगनि जानि अशर्म ॥ आरंभे नरनाथ तव, नित्य नएई कर्म ॥ २४ ॥

विवेक–तीरथ न्हाए विविध पुनि, ऊपर वल आरण्य ॥ अभय दान सो दान सब,दए नृपतिमणि धन्य॥२५॥ज्यों ए जम्बूद्वीपके, ऋषि ऋषीश सब विप्र ॥ जीते देश विदेश नृप, नृपनायक रति क्षिप्र ॥ २६ ॥ यज्ञ अशेष विशेष सो तजि भजि सुर सुरनाथ॥ निज मंदिर आए तबै, राजा

उत्तम गाथ ॥ २७ ॥ दीन दुखित कायर कुमति, सूम अ-
नाथ अपार ॥ गुंग पंगु बहु मूढ़ जन, अंध लोग अविचार॥
॥ २८॥ देश नगर अरु ग्राम के, कहा पुरुष कह वाम ॥
मनभायो पायो सबै, कीने सबै अकाम ॥ २९ ॥ मंत्री मित्र
जु पुत्रजन, मुनिगण प्रथम बनाइ ॥ पीछे कीनो तिलक
शिर, रानी सब सुखदाइ ॥ ३० ॥

राजा—मनसा वाचा कर्मना, रानी मन अवदात ॥
जोई मांगे सुन्दरी, सोई देहैं बात ॥ ३१ ॥

रानी—जीत्यो जम्बूद्वीप सब, शत्रु मित्र परिवार ॥ बुधि
बल विक्रम साहसे, त्यों जीतो संसार ॥ ३२ ॥ दै वर राजा
चित्त में, कीनो यहै विचार ॥ जो छाड़ों घर घरनि अब, तो
जीतौं संसार ॥ ३३ ॥

सुन्दरी छन्द—सोइ रही जब सुंदरि जानी ॥ यामिनि
में बहु जो मन मानी ॥ राज तज्यो सिगरी रजधानी ॥ जा-
इ महावन रैनि बिहानी ॥ ३४ ॥ मंदरके तट पर्णकुटी
करि ॥ तामहिं दण्ड कमण्डलु को धरि ॥ माल हिये मृग
चर्म धर्यो तन ॥ दोइक तो फल फूल के भोजन ॥३५ ॥

दोहा—स्नान करत पहिले पहर, कुसुम गहत युग याम ॥
तीजे पूजत देवफल, मूलनि चौथे याम ॥ ३६ ॥

दोधक—जागि उठी जबही निशि रानी ॥पीवितु सेज वि-
लोकि डरानी ॥ प्रीतम की पनहीं जब देखी॥ कौरिक यु-
क्ति हिये महि लेखी ॥ ३७ ॥ मोकहँ छोड़ि गए नृप कान-

न ॥ ज्यों नलिनी तजि भौंर गजानन ॥ हौं अब जाउँ जहाँ कहुँ भूपति ॥ है पत्नी कहँ पीव सदा गति ॥ ३८ ॥

दोहा—पत्नी पति विनु दीन अति, पति पत्नी विनुमन्द ॥ चन्दविना ज्यों यामिनी, ज्यों यामिनि विनुचंद ॥ ॥ ३९ ॥ पत्नी पतिविनु तनु तजै, पितु पुत्रादिक काइ ॥ केशव ज्यों जलमीन त्यों, पतिविनु पत्नी आइ ॥ ४० ॥ मनसा वाचा कर्मणा, पत्नी के पति देव ॥ अन्नदानतप सुरनि की, पतिविनु निःफल सेव ॥ ४१ ॥ राज काज जिनिको लगैं, बोले मंत्री मित्र ॥ तिनके शिर सुख पाइकै, शोचे राज चरित्र ॥ ४२ ॥

चंचरीक—जोगके विलाश नारि जाइ कै अकाश सो ॥ देखियो प्रकाश ईश ऐनचर्म वासमो ॥ मण्डियोदरीनिवासु आसुछाँडु सुंदरी ॥ ऐन नाभिलेप लाल ऐन की तुचाधरी ॥४३॥

दोहा—ईश कुमण्डल छाँड़िकै, लयो कमंडलु आनि ॥ जगदंडनि के दंड तजि, दारु दंड लै पानि ॥ ४४ ॥

विवेक—नरदेवी नरदेव पै, देव पुत्र के रूप ॥
गई प्रगट तिहि निकट तब, अवलोकी पटभूप ॥ ४५ ॥

हरिगीताछंद—अति गौर गूढ़ अनंग के अँग अंग रूप तरंग ॥ मुकुतानके उरहार लोचन श्वेत चारु सुरंग ॥ उपवीत उज्ज्वल श्वेत अम्बर बालवेष कुमार ॥ नरदेव आसन उठ अवलोकि देवकुमार ॥ ४६ ॥

दोहा—दीने आसन अर्घ नृप, कीने दीह प्रणाम ॥ बैठे दोऊ देव दुति, पूछि कुशल गुणग्राम ॥ ४७ ॥ प्रगटत पर-शुभ अपर शुभ, परशुराम से व्यक्त ॥ शोभित वेद व्यास से, सकल लोक व्यासक्त ॥ ४८ ॥

नाराच—शुकप्रकाश है हिये सुज्योतिरूप लीनहो ॥ वि-चित्रबुद्धिअत्रिहो त्रिलोक शोक हीन हो ॥ वशिष्ट हो कि निम्मि हो कि आदिब्रह्म देवसो ॥ पराशरे पराश बुद्धि विज्ञ देव देवसो ॥ ४९ ॥

चंचरी—गर्गहो निशर्गभाव सर्व अप्रमान हो ॥ अंगिरा गिरा थिरा गिरीशके प्रमान हो ॥ कश्यपू कि वश्यकै अदेव देव छंडियो ॥ जन्हु हो कि जन्हु भूवि शृज्य दुष्ट दण्डियो ॥ ५० ॥

गीतिका—यमदग्नि हो कि शमाग्नि उत्तम शुद्ध सन्तकमा-नियो ॥ सिंधु सोपि लयो सबै कि अगस्त्यऐ मन मानियो॥ मुनि मारकण्ड विहीन हो मुनि मारकण्ड बखानिये ॥ मतिश्रोत इंद्रिनि धोत गौतम केश मानकि मानिये ॥ ५१ ॥

दोहा—कैधों विश्वामित्र हो, संतत विश्वामित्र ॥ पूज्ये पू-जक ते भए, जिनिके अमित चरित्र ॥ ५२ ॥ यद्यपि चतु रानन महा, चतुरानन करि हीन ॥ सोहतवेदव्यास से, नाहिं न मायहि लीन ॥५३॥ कैहो ऋषि ऋषिराज तुम, देव अदेव कि सिद्ध॥ हमसों प्रकट सुनाइयै, अपनो नाम प्रसिद्ध॥५४॥

देवपुत्र ॥ तोमर—सुनिशुद्धमानस अंश ॥ नरदेवदेव प्र-शंश ॥ सुरलोकते मतिधीर ॥ हम आइयो तवतीर ॥५५॥

दोहा—महादेवको पुत्र हौं, मानसीक सुनुराज ॥ कौन काज आए कहो, काननमें मुनि साज ॥ ५६ ॥

राजा ॥ रूपमालाछंद—जीति देश विदेश त्यों जग जीति वैशह काज ॥ हों शिष्यधुजनाममालवदेश को अधिराज ॥ जीति हो जगु क्यों कहो गुरुके विना उपदेश ॥ पक्ष नाहिंन चक्षु भूपति ज्ञान को न प्रवेश ॥ ५७ ॥

दोहा—ज्ञान गुरू पै सीखियै, जब उपजै विज्ञानु ॥ तब अधिकारी होहुगे, भूपति जिय में जानु ॥ ५८ ॥

राजा ॥ तारकछंद—तुमहीं मुनि मित्र पितायुत मेरे॥ सिखवो उपदेश सबै हित केरे ॥ जिहिते सब ज्ञान प्रयोग नि जानो ॥ अति श्रीपरमानँदको सुख मानो ॥ ५९ ॥

देवपुत्र ॥ दोहा—राजाएक कथा सुनो, सहसा कर्मविधान ॥ जाते सहसाकर्म सब, छाँड़ौ बुद्धि निधान ॥ ६० ॥

तारक—हुतो इक भूपके वारन नीको ॥ अतिसुंदरशूर मनोहर जीको ॥ तेहि ऊपर एक महावत सोहै ॥ जनु मेघ चढ़्यो मघवा मनु मोहै ॥ ६१ ॥ अधरात भए वनकी सुधिआई ॥ गजराज गिरयो जब ग्रीव कँपाई ॥ ६२ ॥

रूपमाला—छोड़ि जीवत ताहि खंभहि तोरि गौवन माँह ॥स्यो जंजीरनिसो इग्यो गिरिके गुहा गुरु माँह ॥ मुरछाहि जागे उठिगयो गजपाल राजदुवार ॥ संग लै चतुरंग सेनहिं आइगो तिहिवार ॥ ६३ ॥

दोधकछंद—देखितिन्हैं तरुके गणतोरे ॥ मारे मनुष्य

घने घन घोरे ॥ जोर घटाइ गए नगरी लै ॥ राखियो दीरघ खात दरीलै ॥ ६४ ॥ आवै न जाइ तहाँ जन कौनो ॥ लजत लैरह्यो खातके कोनो ॥ ६५ ॥

दोहा–सुख विलास सन्मान अति, तोई गए सुजान ॥ भूपण भोजनहूँ मिटे, सबै राज सुखकाम ॥ ६६ ॥

तारक–गजपाल सुतो गजको मनुजानै ॥ खंभनहीं नृपमोह बखानै ॥ शंकर होइ न वास न जानो ॥ भूपति चित्त अदृष्ट न आनो ॥६७॥ नाहिंने मोह समूल उखारचो ॥ नाहिंने शत्रु वड़ो मनु मारचो ॥ कानन माँझ सुवास न आए॥ कैसे अदृष्ट पै जात बचाये ॥६८॥ केशव कैसहु कर्म के लीने॥ देशहिं जाहु जो योग विहीने ॥ लोक करै उपहास तुम्हारे ॥ रोके रहैं न बड़े अरु बारे ॥ ६९ ॥

दोहा–ज्यों न होइ गज की कथा, सो कीजो नृपनाथ ॥ ज्ञान विना वन घोर है, जौ लों लज्जा साथ ॥ ७० ॥ सुखही में दुख जीतिहो, घरही में वनमानि ॥ क्रम क्रम होउ उदास नृप, तब सेवो वन आनि ॥ ७१ ॥ सहसा कर्म न कीजई, सहसा ज्ञान विज्ञान ॥ जब केवल हिंसा घटी, छाड़ि दये भव ध्यान ॥ ७२ ॥ ताते राजा छाड़ि हठ, जैये अपने धाम ॥ ज्ञान सीखि वन आइये, तब पूजे मन काम ॥ ७३ ॥ एक कहों अज्ञान की, औरो कथा विचारि ॥ तब कीजो विज्ञान को, संग्रह मन तम जारि॥७४॥एक हुतो धरणी धनिक सब सुख पूरणगेह॥छाँड़ि गयो वन गहवरनि, चिंतामणि संदेह७५

दोधक–संपति सुंदरि के सुख छाड़े ॥ जाइ महागिरि के पदमांड़े ॥ देखि मनै मन मोह्यो महाई ॥ चिंतामणि मग में तिहिपाई ॥ ७६ ॥

दोहा–चिंतामणि को पाइ कै, छूवै नहीं जु हाथ ॥ अनजानत ताके मते, छोड़िगयो नरनाथ ॥ ७७ ॥ कौनहुँ एक अभाग ते, चिंतामणि ते भागि ॥ पाई आगे काच मणि, सो लीनी पौ लागि ॥ ७८ ॥

दोधक–ता मणि हेतु कछू न विचारचो ॥ वालक ते वढ़ि यों धनडारचो ॥ निर्द्धन ह्वै करि वेंचन धायो ॥ पाईफजीहति वित्त न पायो ॥ ७९ ॥

दोहा–तैसे परमानंद लगि, राज तज्यो सुखकंद ॥ वड़ी फजीहति होइ ज्यों, सुक्खुन परमानंद ॥ ८० ॥ ताते तुम गृह जाहु नृप, सीखहु गुरु सों ज्ञान ॥ पुनि तुम सर्वस त्यागकै, जीतो जगत प्रमान ॥ ८१ ॥

राजा–हों नमुरचो वा वालते, कवहुँ कौनहूं कर्म ॥ अवहों कैसे मुरकिहों, राजपुत्र इहि धर्म ॥ ८२ ॥ राजाजी की शासना दान, प्रतिज्ञा भंग ॥ तोको करै मरै नहीं, श्वान सियार प्रसंग ॥ ८३ ॥ राजतज्यो सब वंधुजन, धन धरणी वर नारि ॥ और जो सर्वस त्याग है, मोसों कहो विचारि ॥ ८४ ॥

देवपुत्र–जाको राजा संग है, ताको तजि अनुराग ॥ पर्णकुटी खग मृगनि क्षिति, कैसो सर्वस त्याग ॥ ८५ ॥ यह ... राजा तजि गयो, पर्णकुटीतर खंड ॥ जाइ शिला तल

पौढ़ियो, मनमें बोधु अखंड ॥ ८६ ॥ देवपुत्र तहँई गयो जहँ राजा मतिवन्त ॥ देखि देवपुत्रहिं भयो, उर आनंद अनंत ॥ ८७ ॥

राजा–पर्णकुटी दै आदिमें, कीनो सर्वस त्याग ॥ छाँड़ो दंडकमंडलै, मृगज तुचा अनुराग ॥ ८८ ॥ छांड़ि छयो तिनहूँ तवै, महाराज मतिधीर ॥ देवपुत्र तहँई गयो, जहँ नृप धरे शरीर ॥ ८९ ॥

राजा–दण्ड कमंडलु मृगतुचा, एऊ तजे सुभाग ॥ दुख सुख क्षुधा पिपाश छिन, कैसे सर्वस त्याग ॥ ९० ॥

विवेक–देवपुत्र तहँई गयो, जहँ नृप द्वंद्वज हीन ॥ यथा लाभ सन्तोष हो, सर्वस त्याग प्रवीन ॥ ९१ ॥

देवपुत्र–जाते इंद्रिय व्याकुला, तासों तजि अनुराग ॥ तव कहिवो नरदेव माणि, साँचो सर्वस त्याग ॥ ९२ ॥

विवेक–जब लाग्यो देहे तजन, महाराज मतिधारि ॥ देवपुत्र तव वरजियो, वोल्यो वचन विचारि ॥ ९३ ॥

देवपुत्र–देहत्याग नहिं कीजई, कीजै चित्तहि त्याग ॥ चित्तत्यागते जानिवो, सांचो देही त्याग ॥ ९४ ॥

राजा ॥ दोधक–चित्त सरूप सु मोहिं सुनावो ॥ क्यों तजिये वहई समुझावो ॥

देवपुत्र–वासना चित्त सरूप है सांचो ॥ ताको अहंपद वीरज वाचो ॥ ९५ ॥

दोहा—चित्त अहंपदवीजको, कीजै पाश विनाश ॥ नृपवर तवहीं होइगो, सर्व्वस त्याग प्रकाश ॥ ९६ ॥

विवेक—इहि विधि सर्वश त्यागिके, भयो परमस पद लीन ॥ देवपुत्र उपदेश ते, सुनि प्रभु प्रगट प्रवीन ॥ ॥ ९७ ॥ तृष्णा कृष्णा पटपदी, भय भ्रमरनि मति मंडि ॥ को जाने कित उड़ि गई, हृदय कमलको छंडि ॥ ९८ ॥ राजश्री सुनि सांपिनी, क्रोधादिक अहि लीन ॥ आवत उर गरुडध्वजै, कब ह्वैगई विलीन ॥ ९९ ॥ अमित अविद्या राक्षसी, प्रेत सहित पाखंड ॥ राम निरंजन ररत मुख, उदरिगई सतखंड ॥ १०० ॥

सुंदरी छंद—नैननि मीलनकै अघमोचन ॥ जाइ मिल्यो अपने पद सों मन ॥ संतत निश्चल ह्वैहि रह्यो तनु ॥ काढ्यउकीरि शिला तनुसों जनु ॥ १०१ ॥ सुंदरि ऐसिदशा जब देखी ॥ आपने भाग दशा मनलेखी ॥ राज जगावन को मति कीनी ॥ सिंहनि नादनिसों मति भीनी ॥ १०२॥ कैसहुँ ध्यान विधान न छूटै ॥ अच्युत को रस अद्भुत लूटै ॥ देवज शामज शब्द सुनायो ॥ याक्रमहीं क्रम भूतल आयो॥१०३॥देवतनूज तहीं ढिग देख्यो॥मित्र मनो वच काय कै लेख्यो ॥ तेरे प्रसाद महाप्रभु पायो ॥ मो जयके यश भूतल छायो ॥१०४॥ और कछू अब जो उपदेशो ॥ पूरण ज्ञान महा मन लेशो॥जानिवे हों सुसवै अब जान्यो ॥

मोहि मिटी सबकी पहिचानो ॥ १०५ ॥ आइ गए तबहीं सुरनायक ॥ संग लिये त्रिय को गणभायक ॥ सुंदरि नाचति वीन बजावति ॥ पंचमके सुर उत्तम गावति ॥ १०६॥ हाव विभाव प्रभाव करै सब ॥ मोह विधान थकी करि कै अब ॥ राजहि यों जग मोहन के रस ॥ क्योंकहि जात कहो तिन सों बस ॥ १०७ ॥

इन्द्र उ० ॥ साधु अगाधु चल्यो नृप नायक ॥ देवपुरी अब है तुम लायक ॥ भाँतिनि भाँतिनि भोग करो सब ॥ देवपुरी अभिलाप करौ अब ॥ १०८ ॥

राजा ॥ देवपुरी को देवको, को भोगी को भोग ॥ हम सों प्रगट सुनाइये, साधु असाधु जे लोग ॥१०९॥ करि प्रणाम यह बात सुनि, इंद्र गए उठि धाम ॥ रानी मनसुख पाइयो,सफल भए मन काम॥११०॥देवज को तनु छाँड़िके, चूड़ाला धरि रूप ॥ गई प्रगट जहँ शोभियै, भूतल भूपण भूप॥१११॥

राजा ॥ दोधक–रानि विलोकि कह्यो नृपसांई॥सुंदरिह्याँ किहि कारण आई ॥ पूजि सबै तुव चित्त की इच्छा ॥ और कछू अब देहि न शिच्छा ॥ ११२ ॥

रानी–जानु न देवजको वपु मेरो॥मैं प्रभु संग न छाड़िहौं तेरो ॥ मैं जुदई ढिठई तजि लाजा ॥ सोक्षमिबी विनती यह राजा ॥ ११३ ॥

राजोवाच ॥ नाराच–उधारि नर्कते सुधारि दिव्यलोक

देवी—यह अपराध अगाध सव, महामोह को जानि ॥
दोष कछू न विवेक को, काल वाल अनुमानि ॥ ८ ॥

शान्ती—पियदेवीहि उराहनो, ऐसे थल जिनि देहु ॥
तून कछू जानति सखी, हों जानति कै देहु ॥ ९ ॥

गीतिका—शील है कुलनारिको यह आपदा सहिलेइ ॥ काल काटै काल पै नहिं नेकु काटन देइ ॥ हाव भाव विभाव करि कै वश्यकै पतिलेइ ॥ जाइयै सुप्रोध पुत्रहि नित्य आनँद देइ ॥ १० ॥

दोहा—वेद सिद्धि हँसि उठि चली, शांती जननी साथ ॥
जहाँ विवेक विशेष मति, कहत जीव सों गाथ ॥ ११ ॥

शान्ती ॥ रूपमालाछंद—वेद सिद्धि करे प्रणामहिं ईश-नेकु निहारि॥मातु है यह ज्ञानदा अव चित्त माहँ विचारि॥ देवि सों जननीनिशों दिन दीह अंतर मानि ॥ मातु वंधति मोह वंधन देवि काटति जानि ॥ १२ ॥

केशव—मनहीं माँझ विवेक को, करै प्रणाम अशेष ॥
अवनत मुख वैठी अवनि,वेदसिद्धि शुभ वेष ॥ १३ ॥

जीव—माता कहिये दिवस वहु, कीने कहाँ व्यतीत ॥
वेद ग्रहनि मठ शठनि मुख, सुनि मुनि मानसमीत ॥ १४॥
तत्त्व तुम्हारो तव तहाँ, काहु शम दवो मात ॥ नहि नहिं द्राविड़ दक्षिणी, अक्षर स्वच्छवचात ॥ १५ ॥

भुजंगप्रयात—धरें एनचर्मस्सदा देह सोहैं ॥ जहाँ अग्नि

तीनो द्विजातीनि मोहैं ॥ चहूँ ओर यज्ञ क्रिया सिद्धि धारी ॥ चलेजात में वेद विद्या निहारी ॥ १६ ॥

दोहा—मोसों बूझीबात तिनि, कौने हो तुमलीन ॥ मैं उनको उत्तर दयो, सुनियै नित्य नवीन ॥ १७ ॥

सरस्वतीछंद—नारायणादिक सृष्टि है जिनते प्रसिद्ध प्रवीन ॥ निर्लेप निर्गुण ज्योति अद्भुत ताहि में मनदीन ॥

दोधक—ज्योति निरीह निरंजन मानी ॥ तामहिं क्यों ऋषि इच्छ बखानी ॥ क्यों तिहिते भव भेदहि जानो ॥ ईश अकर्त्ताहि जो जिय मानो ॥ १८ ॥

विवेक ॥ दोहा—यज्ञहु की विद्या भई, निपट कुतर्कनि लीन ॥ होम धूम ते मलिन तनु, यद्यपि हुती प्रवीन ॥१९॥

रूपमालाछंद—ज्योति अद्भुत भावते भए विष्णु पूरक मानि ॥ मायाहि त्यों अवलोकियो जग भयो मायकु जानि ॥ जो कहों वह जानिये जड़ क्यों करै जग जोइ ॥ पाइ चुम्बक तेज ज्यों जड़ लोह चेतन होइ ॥ २० ॥

दोहा—ताते यज्ञनिकी सखी, जानो जगत प्रकाश ॥ जो फल दीजै ईश को, तौ तबहीं भव नाश ॥ २१ ॥ यह सुनि तब हों उठि चली, ता यज्ञनि की सृष्टि ॥ एक देश तिथि परिगई, मीमांसा मम दृष्टि ॥ २२ ॥

रूपमालाछंद—कर्तृ कर्म विभाव को अधिकार भोजन पाइ ॥ देखि अंगन सों मिली उपदेश देति बनाइ ॥ मोहिं

पूछि उठी कहौ तुम कर्तृ कौन विचार ॥ मैं कह्यो उनसों वहै सब उत्तरनि को सार ॥ २३ ॥

दोहा—अन्ते वासिनि सुनतहीं, तन मन पायो मोद ॥ देखि परस्पर तब करयो, मेरो अति अनुमोद ॥ २४ ॥

हीर—एक जीव अंध एक जगतसाखि कहतहैं ॥ एक काम सहित एक नित्यकाम रहित हैं ॥ एक कहत परम पुरुष ‹‹ड दान लीनहै ॥ एक कहत संग रहित क्रिया कर्म हीनहै ॥ २५ ॥

दोहा—विदामाँगि तबहीं चली, हों तिनते अकुलाइ ॥ देखी विद्यातर्क की, बहुत शिष्ययुत जाइ ॥ २६ ॥

रूपमाला—एक विश्व विशेष वस्तु विकल्पना जिय जानि ॥ एकनाथ परायना अरु बाद वृद्ध बखानि ॥ एक थाप तु आपने परपच्छ दोष बितानि ॥ एक मायहि ईश सों कहैं एक चित्त प्रमानि ॥ २७ ॥

दोहा—तिनिमो बूझी देवि कहि, कौनहिं हौ तुम लीन ॥ यह सुनि मैं उत्तरदयो, उनको वहै प्रवीन ॥ २८ ॥ उन मोसों उपहाससों, बात विचारि कहीसु ॥ विश्वहोत परमानते निर्मितकारण ईशु ॥ २९ ॥ क्यों अविनाश अरूप सो, करिकै रूप प्रकार ॥ अविनाशी सो करत अब, युक्तायुक्त विचार ॥ ३० ॥

विवेक—एक तर्क विद्या सबै, यहौ न जानत मूढ़ ॥ मू-

ढ़ौ तौलौं शश्व सो, जौलौं सत्य न गूढ़ ॥ ३१ ॥ भ्रमही ते जो शुक्ति में, होति रजतकी युक्ति ॥ केशव संभ्रम नाश ते प्रगट शुक्ति की शुक्ति ॥ ३२ ॥ रजत जानि ज्यों शुक्ति में, भ्रमते मनु अनुरक्त ॥ भ्रम नाशे ते रजत हूँ, छीवत नहीं विरक्त ॥ ३३ ॥ अविकारी जगदीश है, भ्रमही ते सविकार ॥ केशव कारी रजनि में, सूझत सर्प विकार ॥ ३४ ॥

रूपमालाछंद–निकलंक है सुनिरीह निर्गुण शान्त ज्योति प्रकाश ॥ मानिहै मन मध्य ताकहँ क्यों विकार विलाश ॥ होति विष्णुपदी न म्लान कलिकल्मषादिक पाइ॥ राह छाह छुवै न श्यामल सूर क्यों कहिजाइ ॥ ३५ ॥

देव्यु ॥ दोहा–गही गहो तत्र सवनि मिलि, मोसों कह्यो रिसाइ ॥ गई दण्डकारण्य हों, भाँतिनिते अकुलाइ ॥ ॥ ३६ ॥ लई राम रक्षा तबै, हों बचाइ मुनिसाखि ॥ कंठ लगाइ लई लपकि, गीता के गृह राखि ॥ ३७ ॥

गीतो ॥ अप्रमाण मन तुम करे, माता जे जग जन्तु ॥ नरक पराहिं गे जन्म बहु, जिनको नाहीं अन्तु ॥ ३८॥ इहि विधि हों अपनी कथा, कहों कहाँ लगि ईश ॥ तुम अंतर्यामी सदा, जानत हौ जगदीश ॥ ३९ ॥ सुनि सुनि देवी के वचन, उर आयो कछु ज्ञान ॥ प्रश्न करी तव ज्ञान की जिहिं उपजै विज्ञान ॥ ४० ॥

जीवउवाच–ज्ञान ज्ञान की भूमिका, हमहिं सुनाउ सुजान ॥ सुनत नशै अज्ञान सब, जाते बाढ़ै ज्ञान ॥ ४१ ॥

देवउ ॥ जीव सुजाग्रत एक अरु, दूजो जाग्रत जानु ॥ महासुजाग्रत तीसरी, जाग्रत स्वप्न वखानु ॥ ४२ ॥ स्वप्न पाँचईं है समुझि, स्वप्नो जाग्रत षष्ट ॥ प्रभा सुषुप्ता सातईं सुनो सदा मतिनिष्ट ॥ ४३ ॥ सात भाँतिको मोह यह मिले अनेक प्रकार ॥ बाँधि महाप्रभु आनिये, सोहतुभाँति अपार ॥ ४४ ॥ सहित वासना गर्भ में, प्रथम मोह अज्ञान॥ वीजे जागत युक्त यह, ताको नित्य वखान ॥ ४५ ॥ गर्भ थंभ वरु आपनो, कहि जानत मन मोह ॥ महा जाग्रत ज्ञान है, पूर्व वासना छोह ॥ ४६ ॥ सोहों जाको यह सबै हों प्रभु ए सब दास ॥ महाजाग्रत मोह यह, वर्णतकेशवदास ॥४७॥ तन्मय ह्वै कै करत है, मन अभिलाष विलाश ॥ जानो चौथो नाम यह, जाग्रत स्वप्न प्रकाश ॥ ४८ ॥ समुझाये समुझै हिये, भूलि जाइ पुनि चित्त ॥ स्वप्न जाग्रत मोह की, छठी भूमिका मित्त ॥४९॥ आया पर नहिं जानई, कहै और की और ॥ यहै सुषुप्ता सातईं, मोह कहत शिरमौर ॥५०॥ ज्ञान ज्ञानकी भूमिका, मैं वरणी सविशेष ॥ कहों ज्ञानकी भूमिका, सात सुनो शुभ वेष ॥५१॥ प्रथम शुभे- . जानवी, पुनि सुविचार न आन ॥ तीजी है तन- , केशवराइ प्रमान ॥ ५२ ॥ चौथी ; :

अशंशक्ति को जानि ॥ छठी अर्थ आभावना, सप्त तुर्यको मानि ॥ ५३ ॥ श्रवण मूढ़ जो हौं रहों, बूझो शास्त्र सुसाधु॥ याही सों सब कहत हैं, शुभ इच्छातम बाधु ॥५४॥ इच्छायुत वैराग को, करै जु चित्त विचार ॥ सदाचारको वेदमत, यह विचारनाचार ॥ ५५ ॥ अति विचार ते होति है, इंद्रिय कर्म विरक्त ॥ सूक्षम रूप हिये धरे, तन मानसा प्रसक्त ॥५६॥ सूक्षम रूप प्रकाशते, महा शुद्ध मन होत ॥ शुद्ध सत्व हिय आवई, सत्वापत्ति उदोत ॥ ५७ ॥ केशव सत्वापत्ति ते, छूटि जात सब संग ॥ झूठो जानै जगतको, आसंशक्ति भुअंग ॥ ५८ ॥ रमै आतमा राम मन, दुख सुख भूलहि चित्त॥ परइच्छा इच्छा करै, छठी भूमिका मित्त ॥ ५९ ॥ तुर्यावस्था सातई, जाते जीवनमुक्त ॥ ताते ऊपर होति है, अति विदेहता युक्त ॥ ६० ॥ सुनि विदेह की युक्ति जग, राज्य कर्‌यो प्रहलाद ॥ तैसे तुमहूं शुद्ध मन, राज्य करो अविपाद ॥ ६१ ॥

राजावीरसिंहोवाच—एक भूमिका दूसरी, तीजी आवै कोइ ॥ कालवश्य भयो बीचहीं, ताकी का गति होइ ॥ ६२ ॥

केशव ॥ रूपमाला—लोक लोक रमै विमान चढ़्यो बढ़्यो बहुरंग ॥ मेरु मंदर भूमिमें सुर सुंदरी बहु संग ॥ कर्म उत्पन्न है शुभ पंडितनिके गेह ॥ धर्म शास्त्र पढ़ै रटै बहु ज्ञानही सह नेह ॥ ६३ ॥

दोहा—केशव पूरण ज्ञान ते, परिपूरण विज्ञान ॥ चिदानंदके रूपसों, जाइ लगो मतिमान ॥ ६४ ॥

इति श्रीचिदानंदमग्नायां विज्ञानगीतायां अज्ञान ज्ञान चतुर्दश भूमिका वर्णनं नाम सप्तदशःप्रभावः॥१७॥

---

दोहा—जीवउवाच—क्यों विदेह की रीति सों, राज्य करचो प्रहलाद ॥ देवी हमैं सुनाउ ज्यों, ज्ञान बढ़ै अविपाद ॥ १ ॥

देव्युवाच—हिरण्यकश्यपु हति प्रभु, जब भए अंतर्ध्यान ॥ उपज्यो उर प्रहलाद को, शोक विलास प्रमान ॥ २ ॥

प्रह्लाद उवाच—नमो नारायणाय यह, मंत्र बसो मम चित्त ॥ केशवदास अकाश ज्यों, सदा बसत सब चित्त ॥ ३ ॥ केशव अबहों विष्णु ह्वै, करों विष्णु की सेव ॥ विष्णु भये विनु विष्णुकी, सेवा निःफल देव ॥ ४ ॥

रूपमालाछंद—विष्णुह्वै पुनि विष्णु सूरति को हिये महँ आनि ॥ सर्व भावनि सर्वथा करि पूजियो हरिमानि ॥ राति द्योस मनो मई हरि सेव सो रतिमंडि ॥ राज काजनि छाँडिकै अरु और ग्रंथनि छंडि ॥ ५ ॥ देशके अरु ग्राम केशव लोग एक प्रकार ॥ विष्णु भक्त भए महाचित माहँ हीन विकार ॥ देवलोक प्रसिद्ध केशव ह्वै गई यह बात ॥ क्षीरसागर को गए सब देवता अवदात ॥ ६ ॥

देव०—दोधकछंद—हौ प्रभु देवनि के रखवारे ॥ देव वि-

दूषण मारनि हारे ॥ होत जुदैयत भक्त तुम्हारे ॥ देवनिपै तेइ जात न मारे ॥ ७ ॥

श्रीविष्णु–देव विषाद तजो जिय भारे ॥ भक्त सदा प्रहलाद हमारे ॥ दैयत भक्त अभक्त सदाई ॥ मोकहँ जानहु देव सहाई ॥ ८॥ श्री भगवंत जहाँ पगुधारे ॥ आपु तहाँ प्रहलाद विचारे ॥ विष्णुहिं देखतहीं सुख पायो ॥ पूरणकै वहुधा गुण गायो ॥ ९ ॥

प्रह्लाद ॥ रूपमालाछंद–नाथ नाथ विनाथ नाथ अनाथ नाथ सुसिद्ध ॥ देव देव विदेव देव अदेव देव प्रसिद्ध ॥ लोकपालकपालहो सवकाल काल मुरारि ॥ देहु जू वर विश्वनायक चित्त वृत्ति विचारि ॥ १० ॥

दोहा–सुरकुल कमल दिनेश सुनि, दितिकुल कमल हिमेश ॥ देहु देहु नाइकु निरखि, चित्त वृत्ति लवलेश ॥ ११॥ दास चित्त चातकहि प्रभु, वोलि उठे घनश्याम ॥ माँगि सुमति प्रह्लाद वरु, जासों तुमसों काम ॥ १२ ॥

प्रह्लादउवाच–सुनि सर्वग सर्वज्ञ निज, नित्य सत्य सुवेस ॥ सवते नीको होइ कछु, सो दीजै उपदेश ॥ १३ ॥

श्रीविष्णु ॥ परम भक्त प्रह्लाद सुनि, सरस विष्णुपद इष्ट॥ परमानँद मय देखि पुनि, परमानँद की सृष्टि ॥ १४ ॥

देव्यु०–विष्णुहि होत अदृष्ट पुनि, तवहीं श्रीप्रह्लाद ॥ पद्मासन सों वैठिकै, करि विचार अवदात ॥ १५ ॥

प्रह्लादउ०—जाहि विश्वमें हों नहीं, अरु ब्रह्मा परयन्त॥ सबमेंहै सब बाहिरो, होतिहि रूप अनन्त॥ १६॥

दोधक—चंचल जौन प्रमान जु देखो॥ रूप न आपनो रूपक लेखो॥ शब्द न गंध न है रस नीको॥ हेरतु वारस लागत फीको॥ १७॥ निर्ममशब्द सबै तन शोभै॥ भूलिहुँ इंद्रिय लोभ न लोभै॥ बाहर भीतर व्यापक जोहै॥ एक निरीह निरंजन सोहै॥ १८॥ मोमहिंहै जुहों जामें रहोंजू॥ आपुहि आपने काम लहोंजू॥ दूसरे और न जाकहँ बूझों॥ एक चिदानँद रूप अरूझों॥ १९॥

दोहा—चिदानंद संभोगमय, एक रूप अति शुद्ध॥ अखिल दृष्टि ऊपर लसै, मेरी दृष्टि प्रबुद्ध॥ २०॥

दंडक—जाको नाहीं आदि अंत अमित अवाधि युत अकल अरूप अज चित्तमें अतुर है॥ अमर अजर अज अद्भुत अवर्ण अग अच्युत अनामय सुरसना ररतु है॥ अमल अनंग अति अक्षर असंग अरु अस्तुत अदृष्ट देखिवेको परसतुहै॥ विधि हरि हर वेद कहत जोसि सोसि केशौराइ ताकहँ प्रणामहि करतुहै॥ २१॥

दोहा—महामोह अहिराजसों, कोप कंचुकनि गात॥ आवतहीं गरुड़ध्वजै, जान्यो नहीं विलात॥ २२॥ निपट अहंकृत पक्षिणी, मम उर पिंजर छाँड़ि॥ कोजाने कित उड़िइ, तृष्णा राजनि खाँड़ि॥ २३॥

देव्युवाच ॥ दोहा-यहि विधि श्री प्रहलाद सब, केशव चित्त विचारि ॥ चिन्तत रूप समाधि वित, रहे शरीर विसारि ॥ २४ ॥

रूपमाला-गिरिशृंगसे प्रभु चित्त कारक चित्रियो जनु चित्र ॥ तहँ वर्ष पंच सहस्र बीति गए सुनो मखमित्र ॥

दोहा-भयो तबै पातालमें, महाराज कुलदेव ॥ भयो विष्णुके चित्तमें, कछू सोचको लेश ॥ २५ ॥

श्रीविष्णु ॥ तोटकछंद-प्रभुको प्रहलादहिलीन भए ॥ दिति सून सबै इहि पंथ रए ॥ निर्वेद भये दिवि देवनिको ॥ अस्तभयो शशि सूरजको ॥ २६ ॥ विनु सूरज क्यों भुवलोक लसें ॥ भुवलोकनसे सब लोक नसें॥ हम एक इहाँ केहि भाँति बसें ॥ अध ऊरधहूं जलजाल ग्रसें ॥ २७ ॥

दोहा-हमको देवी शासना, सुनियतहै इतिरीति ॥ रक्षहु जग आकल्पलों, दुष्ट अनेकानि जीति ॥ २८ ॥

देव्युउ० ॥ रूपमाला-चित्त मध्य विचारियो हरि सर्व देव समेत ॥ पक्षिराज चढ़े गए प्रहलाद भक्त निकेत ॥ चौंर ढारत सिंधुजा जय शब्द बोलत सिद्ध ॥ नारदादिक विप्र मान अशेष भाव प्रसिद्ध ॥ २९ ॥

श्रीविष्णुउ० ॥ दोहा-परमभक्त प्रहलाद तुम, संतत जीवनमुक्त ॥ देह त्याग यह काल सुनि, तुमको नाहीं युक्त ॥ ३० ॥ राजदयो आशिष दयो, नारायण सविशेष ॥ सूरज

शशि जौं लगि रहैं, तौलौं राज अशेप ॥ ३१ ॥ राज्य कर्‍यो प्रह्लाद यों, अहंकार को छाँड़ि ॥ त्यों तुमहूं या लोक में, राज्य करो अरि खांड़ि ॥ ३२ ॥

वीरसिंह–लीन परमपदसों हुती, पूरण दृष्टि विशुद्ध ॥ फिरि तव ह्वाँतें बूझिये, कैसे होहिं विरुद्ध ॥ ३३ ॥

केशव ॥ शुद्ध वासना रहति है, इहई बात प्रमान ॥ निज आतम सम सव लखत, नीचरु ऊंच महान ॥ ३४ ॥ वाते जीवनमुक्त सम, फिरत जगत सानंद ॥ चाहे तज्यो शरीर को तवहिं तजै नृपचंद ॥ ३५ ॥

इति श्रीविज्ञानगीतायां प्रह्लाद चरित्र वर्णनं
नाम अष्टदशःप्रभावः ॥ १८ ॥

---

दोहा–उनईसमें वर्णिवो, वलि को अतिविज्ञान ॥ ब्रह्म भक्त हरि भक्त को, कहिवो सवै विधान ॥ १ ॥ ज्यों साध्यो वलि आपुही, त्यों साधो विज्ञान ॥ कहियै माता करि कृपा वलि विज्ञान विधान ॥ २ ॥

दे॰यु॰ ॥ सुंदरीछन्द–पुत्र विरोचनके वलि दानव ॥ वंदत ताहि सुरासुर मानव ॥ ख्यालहिं लोक विलोक लये सव ॥ एकहि छत्र त्रिलोक छए तव ॥ ३ ॥ भक्तिके वश्य करे हरि श्री हरु ॥ दैयतु भूतल स्व [illegible] अ-
: तीनिहुँ लोकनि ॥ दैयतवास [illegible]

दोहा—वरपै दशकोटिक करचो, भलो राज्य वलिराज ॥ धर्म्म चल्यो चौहूँ चरण, तिहूँ लोक सुखराज ॥ ५ ॥

रूपमालाछन्द—रत्न शृंग सुमेरु के पर बैठिकै इक काल ॥ वुद्धि वृद्धि भई हिये महँ भाँति भाँति विशाल ॥ वलि राज ॥ भोग मैं वहु भोगए, तिहुँ लोक को करिसाज ॥ तृप्ति होति न चित्त में यह कौनु है सुखसाज ॥ ६ ॥

दंडक—चलिकै विमान दिशि दिशिजसु मढ़ि मढ़ि वाढ़ि वाढ़ि युद्ध जुरि वैरी वहु मारे हैं ॥ केशौदास भूपण विधान परिधान गान भामिनी सहित तिहुँ लोकनि विहारे हैं ॥ जल दल फल फूल मूल पटरस युत व्यंजन अनेक अन्न खाइके विगारे हैं ॥ तदपि न भागी भूख चित्त न विशुद्ध होत सकल सुगंध दुरगंध कैकैडारे हैं ॥ ७ ॥

देव्यु० ॥ दोहा—यह विचारि गुरु पै गये, कीने विविध प्रणाम ॥ वात आपने चित्त की, कहन लगे गुणग्राम ॥ ८ ॥

वलिराजो० ॥ तारक—सुनियै चितदै यह वात महागुरु ॥ सव दूरि करे सुरलोकनिके सुर ॥ अव मो मत लीने चले हर श्रीहरि ॥ विधि वश्यकरे वहु यज्ञनि को करि ॥ ९ ॥ भय भागि हरी निदरचो सुरनायक ॥ और है जीतिवे को कोइ लाइक ॥ कहियै सुकृपा करि ताहि करों वश ॥ अति सोधकरों जगती अपने यश ॥ १० ॥

शुक्र—है इक देश विशाल महामति ॥ सव देशनि ऊ-

पर देश महाअति॥ सूरज सोमको अस्त उदोतु न॥ नित्य प्रकाश निशानिशहोतु न ॥ ११ ॥ है न तहाँ सरिता गिरि कूप न ॥ भूमि अकाश न सिंधु सरूप न ॥ काम न क्रोध न लोभ न मोह न ॥ वंधन पाप अपाप प्रवोध न ॥ १२ ॥

दोहा—राजा है ता देशको, सव समान सर्वज्ञ ॥ अजित अनन्त अमेय है, जानत नाहिं न अज्ञ ॥ १३ ॥ ताके मंत्री एक है, कर्त्तम कर्त्तु समर्थ ॥ प्रगट अन्यथा करन अरु, जानत अर्थ अनर्थ ॥ १४ ॥

वलिराजोवाच—नाम कहा ता देशको, मंत्री को कहि आसु ॥ कौन धाम वा राजको, मोते अजित प्रकासु ॥१५॥

शुक ॥ रूपमाला—आनंदमय वह देश है तिहुँलोक को अतिइष्ट ॥ राजा तहाँ द्विवल पूरण सर्व भाइ निदिष्ट ॥ मंत्री प्रभाव प्रसिद्ध है इहि नाम अद्भुत भेष ॥ कर्त्तार पालक विश्ववालक युक्ति शक्ति अशेष ॥ १६ ॥ शासना जिनकी भवैं शशि सूर वासर राति ॥ शेषनाग सदा रहैं धरणीधरें इक भाँति ॥ मेड़ छाँड़ि सकैं न सिंधु वहै निरंतर वायु ॥ छ्वैसकै काल न वीच प्राणनि क्षीणता विनु आयु ॥ १७ ॥

सवैया—केशवदास अकाशमें शब्द अकाशन शब्द प्रकाशु न जानतु ॥ तेज वसे तरु खण्डनि में तरु खंडनि तेजनि को पहिचानतु ॥ रूप विराजत चित्रनि में परि चित्रन रूप चरित्र वखानतु ॥ त्यों सव जीवनि मध्य प्रभाव

 न जीव प्रभाव न मानतु ॥ १८ ॥

दोहा—जाकी सत्ता ते लगतु, साँचो सो संसार ॥ जैवै को तादेव नृप, कीजै चित्त विचार ॥ १९ ॥

बलिराजो—जौं दई प्रभुता सबै प्रभु ह्वै कृपालु सुभाउ ॥ मोहिं देहु बताइ सो थल बेगिदै जिहि जाउ ॥ कौन भाँति सुजीतिये प्रभु दीजिये समुझाय ॥ मंत्र यंत्र तपादिते तेहि माहँ चित्तलगाय ॥ २० ॥

शुक्र॥दोहा—ब्रह्म भक्ति हरिभक्ति प्रभु, कैसे होहिं प्रसन्न ॥ सोईमति उपदेशिए, मन क्रम वचन प्रसन्न ॥ २१ ॥ ब्रह्म भक्ति कीने नृपति, उपजि परे हरिभक्ति ॥ ताते पहिलेही तुम्हैं, हों सिखऊँ द्विजभक्ति ॥ २२॥

दोधक—विप्रनि की सब सीख सुनो जू ॥ ब्राह्मण ब्रह्म समान गुनो जू॥ देहु सबै इक दुःख न दीजे ॥ आशिपसो चरणोदक लीजे ॥ २३ ॥ छाँड़ि अहंकृत विप्रनि पूजो ॥ भूतलमें एइ देव न दूजो ॥ काम सबै तेहि पूजन पूजैं ॥ ब्राह्मण पावहु पूजन दूजैं ॥ २४ ॥

रूपमाला—निग्रहानुग्रह जो करे अरु देइ आशिपगारि॥ सो सबै शिरमानि लीजै सर्व्वथा मनुहारि ॥ जानि उत्तमविष्णुजू भृगु को धर्‍यो उर तात ॥ सर्वभाव अजेयता तिन पाइयो यह वात ॥२५॥ पंगु ब्राह्मण गुंग अंध अनाथ राज कि रंक ॥ अज्ञ होहि कि विज्ञ भेद न मानिये करि शंक ॥ पू-

जियै मन वचन कर्मनि प्रेम पुण्यप्रमान॥ सावधान ह्वै सेइए सब विप्र ब्रह्मसमान ॥ २६ ॥

दोहा—कहै भागवत मैं असम, गीता कहै समान ॥ अप्रमान कौनहिं करौं,कौनहिं करौं प्रमान ॥ २७ ॥

शुक्र दोहा—दोऊ वचन प्रमाण हैं, अपनो विषयनि पाइ॥ इह जानो हरि भक्ति पर, समुझो सुख सुखदाइ ॥२८॥ गायत्री संयुक्त हैं,सबै विप्र हरि भक्त ॥ वेद पुराणनि में कहे,चारोवि-प्र अभक्त ॥२९॥ तिन्हैं छाँड़ि संपूजिये, बामन ब्रह्म सरूप॥ कबहूं भेद न मानियै, विप्र होत युगरूप ॥ ३० ॥ श्रुति स्मृति शास्त्रनि सुनि समुझि,कर्म करै प्रतिकूल ॥ हरि पद विमुख जो विप्रहैं, नरकनि को अनुकूल ॥ ३१ ॥ पति संगा अपवित्र नृप, तिनिहूं को हित हेरि ॥ स्मृतिश्रुति शास्त्रनि करत हैं, ताकी निन्दा टेरि॥३२॥चारि कर्म युत विप्र कुल, जो कैसोई होइ॥सबही को गुरु सर्वदा,सबते पावन सोइ३३॥

वलिराजो॥ चारि कर्म ते कौन हैं, तिन ते होत अभक्त॥ हम सों कहि समुझाइयै, जिय में ह्वै अनुरक्त ॥ ३४ ॥

शुक्र—हरि को हिय जानै नहीं, द्विजकर्मनि अनुरक्त ॥ जनक जननि कहँ देतदुख, माठा पत्य अभक्त ॥ ३५ ॥ इ-नको दूर न छाड़ियै, कीजै द्विज आशक्ति ॥ त्रिविध पाप मिटि जाहिं उर, उपजि परे हरिभक्ति ॥ ३६ ॥ अकल अविद्या रहित है, श्रद्धायुत हरिभक्त ॥ साधो नवधा अंग ˘ ,तजि सबसों आशक्त ॥ ३७ ॥ नव रस मिश्रित साधि नृप

नवधा भक्ति प्रमानु ॥ दानव मानव देवगण, भक्त कमल हरिभानु ॥ ३८ ॥ जीतहुँ अद्भुत श्रवण सों, सुमिरण करुणा जानि ॥ सहित युगुप्सा दासता, पाद भजन भय मानि ॥३९॥ वंदन वीर शृँगार सों, अर्चन सख्यसहास॥ रौद्र कीर्त्तन सम सहित, आत्मनिवेद प्रकाश ॥ ४० ॥

रूपमालाछन्द—दीन स्मर दीन वत्सल नाम नाम निदान ॥ कर्म अद्भुत भाव सों सुनि नित्य वेद पुरान ॥ छाँड़ि मानज मानसो उपमा न कीजै दास ॥ पाद सेवहु ब्रह्म को तजि सर्व भावनि त्रास ॥ ४१ ॥

दोहा—कीरति पठि नीरस कहै, रुद्र रूप मनु जीति ॥ मन जीते उर उपजि है, परब्रह्म सों प्रीति ॥ ४२ ॥

रूपमालाछन्द—काम क्रोधहि जीति कै मद लोभ मोह निवारि ॥ मित्र ज्यों हँसि मग्न आनँद अँचि साजि शृँगारि ॥ रूप संवर संदि सों वहु आपुयो अनयास ॥ पाइ पूरण रूपको रमि भूमि केशवदास ॥ ४३ ॥

देव्यु० ॥ दोहा—शुक्राचारज के कहे, वलि साधी सव रीति ॥ शुद्ध भयो मन सर्वथा, वढ़ी ब्रह्म सों प्रीति ॥ ४४ ॥ तैसे तुमहूँ छाँड़ि भ्रम, होउ ब्रह्म सों लीन ॥ पावहु परमानंद ज्यों, संतत नित्य नवीन ॥ ४५ ॥

इति श्रीचिदानंदमग्नायां विज्ञानगीतायां वलिचरित्र वर्णनंनाम एकोनविंशतितमःप्रभावः॥ १९॥

दोहा—सृष्टि वीज के वीज को, ताके वीजहि जानि ॥ ॥ जीवउ० ॥ कौन वीज ता वीजको, ताको वीज वखानि ॥१॥

देव्यु—युक्त शुभाशुभ अंकुरनि, वीज सृष्टि को देहु ॥ भावाभाव सदानिमें, सुख दुखदा इह गेहु ॥ २ ॥

चंचरी—वीज देह को विदेह चित्त वृत्ति जानिए ॥ जाहि मध्य स्वप्न तुल्य सम्भ्रमादि मानिए ॥ दोइ वीज चित्तके सुचित्त है सुनो अवै ॥ एक प्राणस्पन्द है द्वितीय भावना सवै ॥ ३ ॥

रूपमालाछंद—चंद सूरहि चंद कै मग सुष्मनागतदीश ॥ प्राणरोधन को करै जेहि हेत सर्व ऋषीश ॥ चित्त शोधन प्राण रोधन चित्त शुद्ध उदोत ॥ व्याधि आदि जरे जरा युत जन्म मरण न होत ॥ ४ ॥

पादाकुल—यद्यपि तीरथ नीरनिसेवहु ॥ सकल शास्त्र मय देवनि देवहु ॥ यद्यपि चित्त प्रवोध न वोधिय ॥ तद्यपि चित्त निरोधन रोधिय ॥ ५ ॥ यद्यपि ज्ञान वियोग धरा वढ़्यो ॥ तवहूँ सोदर साथ सदा वढ्यो ॥ यद्यपि जर्जद शेष वखानिय ॥ तवहूं चित्त सुमित्त न मानिय ॥ ६ ॥

दोहा—दोइ वीज हैं चित्त के, ताके वीजनि जानि ॥ सो संवेद वखानिये, केशवराइ प्रमानि ॥ ७ ॥ वीजु सदा संवेद को, संविद वीज विधान ॥ संविज अरु संघात को छाँड़त हैं मतिमान ॥ ८ ॥ संविद को वितु वीज है, ताके

सत्ता होइ ॥ केशव राइ बखानियै, सो सत्ता विधि दोइ ॥ ॥ ९ ॥ एक सु नाना रूप है, एक रूप है एक ॥ एक रूप संतत भजो, तजियै रूप अनेक ॥ १० ॥ एक काल सत्ता कहै, विमति चित्त को ताहि॥एक वस्तु सत्ता कहै, चित सत्ता चित चाहि ॥ ११ ॥ ताको वीजु न जानिये, जाकी सत्ता साधु ॥ हेतु जु है सब हेतु को, ताही को आराधु ॥ १२.॥

सुंदरीछंद–संगुवै अर्थ अनर्थ बढ़ावत ॥ संगुवे वस्तु विचार पढ़ावत ॥ संगुवे भुक्त लताकहँ वारण ॥ ताते करौं प्रभु संगु निवारण ॥ १३ ॥

जीवउ०॥ दोहा–संशय तृणचपदाहिकै, देवि सुनो सुखदाइ॥ संग कहावतु है कहा, कहि माता समुझाइ॥१४॥

दोधकछंद–एक सुराज सुसंगु कहावै ॥ एक संग इह देह कहावै ॥ और बासना संग तजो जू ॥ जीवनमुक्त प्रभाव भयो जू ॥ १५ ॥

दोहा–नशे वासना गंधको, संग सबै नशि जात ॥ निशा नशे नाशि जात ज्यों, निशिचरको संघात॥ १६॥

जीव–महामोह तम चंदके, तिनकी संगति ज्योति ॥ ता देही को देहकी,कहो कौन गति होति ॥ १७ ॥

देव्युवाच–संगनशै जिहि भाँति ज्यों,उपजै पाप अपाप॥ तिनि सों लिप्ति न होहिं ते, ज्यों उपलनि को आप ॥१८॥

वीरसिंह–वेद कहै शिव सो सदा, सब विधि जीवनमुक्त॥ कहि केशव कैसे भयो, ब्रह्म दोष संयुक्त॥ १९॥

केशव–अकस्मात जो अशुभ शुभ, उपजि परे कहुँ आनि॥ तौ वह लिप्त न होइ जो, शिव कीनो यह जानि२०॥

वीरसिंह–महाप्रलय करतार को, कैसे बंधन होइ॥ हम सों कहि समुझाइये, कहिय दोष क्यों होइ॥ २१॥

केशव॥ रूपमालाछंद–ईशको जगदीशको यह शासना सब काल॥ मारि आशु अधर्म को करि धर्म को प्रतिपाल॥ पाप को तिहि हेत ते तिनि कऱ्यो आशु विनाश॥ धर्म को जग मध्य में सुनि कीन पुंज प्रकाश॥ २२॥

दोहा–दुहूं भाँति की शासना, मनोभाव भयमानि॥ जौ न मानिये सर्वथा, प्रभु को देहु बखानि॥ २३॥ प्रभु को कह्यो करै न यह, अधिकारीनि अधर्म॥ ताते राखे लोक में, लोकाधिप को धर्म॥ २४॥ देव जुरायो ईशको, रूप सुताहि प्रकाश॥तेहीते संसार को, ह्वैहै आशु विनाश २५॥ जैसे देवनि देवमणि, करत यदपि जगदीश॥ तैसे अपने रूप को, जतन करो तुम ईश॥ २६॥

जीवउ०–जो हरि भक्ति वियोग की, कैसे साधत साधु॥ कैसो तिनको रूप है, कहिये देवि अगाधु॥ २७॥

देव्यु॥ रूपमालाछंद–एक जीव प्रवृत्त एक निवृत्त जा- सुजान॥ सर्व सों अपवर्ग सों रत होत हेत बखान॥ हैं

कहाँ अपवर्ग केशव नित्य संश्रृति लोक ॥ स्वर्ग भोगनि भोगवै जगते निवृत्ति विलोक ॥ २८ ॥ स्वर्ग नर्कनि जात आवत को फजीहति होइ॥ आइये जिहि लोक ते नहिं जीव चारै कोइ ॥ आगिले मरिहैं मरत अव पाछिले परतच्छ ॥ मेटिये मरिवो वखानु निवृत्ति ये मतिअच्छ ॥ २९ ॥

दोहा—क्यों तजिये कुल राग अरु, क्यौं तजिये संसार॥ या विचार ते होति है, प्रथम भूमिका चार ॥ ३० ॥

रूपमालाछंद—लोभ दंभ मदादि मान विमोह क्रोध विहीन ॥ वेद भेद विचार धारण ध्यान कर्महि लीन ॥ वस्तु सिद्ध प्रसिद्ध साधन साधिवे कहँयुक्त ॥ भूमिका यह दूसरी जव होइ जी अनुरक्त ॥ ३१ ॥

त्रिभंगीछन्द—निर्दे वहु वारनि करि निर्द्धारनि वस्तु विचारनि संसारनि ॥ फल फूल अहारी विपिन विहारी तजि विविचारी मतिवारनि ॥ तजि दुख सुख साथनि नाथ अनाथनि गुण गण साथनि श्रीनाथनि ॥ भ्रम भार अमीतनि मोह वितीतनि इंद्रिय जीतनि दिन वीतनि ॥ ३२ ॥

दोहा—पाइ तीसरी भूमिका, केशव होत प्रबुद्ध ॥ असंसंभ द्वै भाँति के, मो पै सुनि मति शुद्ध ॥ ३३ ॥

एक होइ साधारणे, दूजो संश्रृति जानि ॥ तिनके रूप प्रकार अव, तुम सों कहो वखानि ॥ ३४ ॥

रूपमालाछंद— भोगता करता न हों अव वाध वाधक

होन ॥ व्याधि आधि वियोग योग अभोग भोगनि कोन ॥ संपदा विपदा सबै सुख दुःख आवत जात ॥ एक पूरव कर्म ते भ्रमिये न कौनहुँ जात ॥ ३५ ॥

दोहा—इहसाधारण जानिबो, असंसंगु इत्यादि ॥ कहौं दूसरो चित्त दै, सुनिये देव अनादि ॥३६॥ चारि चहूं भीतर जजो, अधऊरधन दिशानि ॥ नाहीं अर्थ अनर्थ में, ना जड़ अजड़नि मानि ॥ ३७ ॥ जाकी प्रभा प्रकाशिये, अस्ति अनंत असाधु ॥ सबते न्यारो सर्वदा, असंसंगु सो साधु ॥३८॥

विजय—चित्त सुनाल के अग्रलसे बहु कंठव कष्ट विलास विलासे ॥ कारण कोमल पल्लव केशव दास संतोष सुवासनि वासे ॥ भूत असंग की तीसरि भूमि मिले अलि अद्भुत संश्रृतिनासे ॥ भूप विवेक हिए सरसी महँ मित्र विचार प्रकाश प्रकाशे ॥ ३९ ॥

दोहा—प्रथम भूमिका अंकुरै, दूजी होत प्रकाश ॥ फले तीसरी भूमिका, फल अद्भुत अविनाश॥४०॥ भासतुहै अद्वितीय उर, द्वैतनुसे अकुलाइ ॥ लोक विलोके स्वप्नवत, भूमि चतुर्थीपाइ ॥ ४१ ॥ तृतिया जाग्रत सम लसै, चौथी स्वप्न समान ॥ जानि सुषुप्तक पाचईं, भूमि विभाग प्रमान ॥४२॥ छूटि जातहै आपुते, ग्रंथि सुसब अनयास ॥ जीवन मुक्त दशालसै, छठी भूमि भ्रम नास ॥ ४३ ॥ सुवद सप्तमी भूमिका, निश्चल चित्त विलास ॥ चित्रदीपकी ज्योति तव

पूरण परम प्रकास ॥ ४४॥ अंतर बाहिर हीनिहै, पूरण बाहिर अंत ॥ जल थल घट आकाश ज्यों, पूरण पूरणवन्त ॥ ४५ ॥ पाइ सतमी भूमिका, भक्ति न होत विदेह ॥ देवरूप स्वच्छंद जग, रहत विपिन अरु गेह ॥ ४६ ॥

जीव—हमको देवीकरि कृपा, कहो देवको नाम ॥ जिनको करि उच्चार मुनि, पल पल करत प्रणाम ॥ ४७ ॥

देव्यु ॥ भुजंगप्रयात—कहैं एक तासों शिवे शून्यएकै ॥ कहैं काल एकै महाविष्णु एकै ॥ कहैं अर्थ एकै परब्रह्म जानो प्रभा पूर्ण एकै सदा शून्य मानो ॥ ४८ ॥

दोहा—एक आतमा कहतहैं, एक कहैं चित भक्त ॥ इहि विधि नाना नाम जग, लसत सबै अनुरक्त ॥ ४९ ॥ अमित अमेय अरूपके, ऐसेहैं सबनाम ॥ मुनि भक्तनिहे गहि लए महाराज गुणग्राम ॥ ५० ॥ भक्ति योगकी भूमिका,इहिविधि साधन साधु॥होत पार संसारके,यदपि अनंत अगाधु॥५१॥

सवैया—पाइ पदारथ कुंभ निरै दिवि सुंडि त्रिधा वरुनी जनिऐजू ॥ कर्म अकर्म दियो बन जीभ पियास क्षुधा भवमें भनिऐजू ॥ लोक विभेदति वासना वासु दरी मनु दीरघमें गनिऐजू ॥ इच्छगजी मदमत्त बनी तनमें शर धीरजसों हनिएजू ॥ ५२ ॥

दोहा—जीवन इच्छहि छुरित मन, आवत कब जबदीन॥ इच्छा तजि जे चलतहैं,परम इच्छ परवीन ॥ ५३ ॥ तजे न

करिबो कर्म को,जब लगि जगत प्रकाश ॥ ह्वै जैहै जब एकता सहजै कर्म विनाश ॥ ५४ ॥

इति श्रीचिदानंदमयायां विज्ञानगीतायां योगसप्त भूमिका वर्णनं नाम विंशतितमःप्रभावः ॥ २० ॥

---

दोहा—एकवीशमें वर्णिबो, महामोह परिहार ॥ उत्तर मनुको सृष्टिको, राम नाम निस्तार ॥१॥ अहंकार द्वै भाँति है, ताहि तजों केहि भाव ॥ कहो देव तुम करि कृपा, उपजै ज्ञान प्रभाव ॥ २ ॥

देवउ०—तीनि भाँति त्रैलोक्य में, अहंकारके भेव ॥ द्वैशुभ संतत समुझिये, अशुभ तीसरो देव ॥ ३ ॥

रूपमाला—हों अरूप अमेय हों जड़ चेतनादिहु अंत ॥ शोभिए जग मध्य हों जगु मोहिं मांझ लसंत ॥ भोगता करता न हों अब टोहिये सु उपाउ ॥ हों भयो जिहिते सुहों कि रहों कि देहु कि जाउँ ॥ ४ ॥

अथ अशुभ ॥ देश ग्राम पुरीन को पति बड़ो है सुनरेश ॥ पुत्र मित्र कलत्र को प्रभु हों भलो शुभ वेश ॥ सूर हों सर्वज्ञ हों बलवान हों धनवान ॥ मोहिं पूजहु मो विना जग और को भगवान ॥ ५ ॥

दोहा—आदि अहंकृत द्वै भले, परमानन्द निकेत ॥ हंकार जो तीसरो, सोई बंधन हेत ॥ ६ ॥ सात्विक राजस

तामसै, एकहोत गति धीर ॥ तजियै राजस तामसै, सतगुण भजिये वीर ॥ ७ ॥ सब मेरोई रूप है, सब को हों हितवन्त ॥ अहंकार कासों करों, तजि पूरण भगवन्त ॥ ॥ ८ ॥ जहों अहं मम जीतिहो, अखिल लोकमणिमित्र ॥ धूम धोर हरिसे तहीं, देखो अमित चरित्र ॥९॥ सकललोक ए वसत हैं, अहंकार आधार ॥ ताहि नशतहीं नशत ज्यों, पटु प्रवोध भ्रमभार ॥ १० ॥

तारक—कवहूं यह सृष्टि महाशिव ते सुनि ॥ कवहूँ विधि ते कवहूँ हरिते गुनि ॥ कवहूँ विधि होत सरोरुह के मग ॥ कवहूँ जल अंवर ते कहिये जग ॥ ११ ॥ कवहूँ धरणी पल में मय पाहन॥कवहूँ जल मय मृण मै अरु कंचन॥१२॥ हरते विधि हैं कवहूँ विधिते हर ॥ हरते हरि जू कवहूँ हरि ते हर ॥ १३ ॥

दोहा—करियै करता मारियै, कवहूँ मारनिहार ॥ कवहूँ पालक पालियै, विना नियम संसार ॥१४॥ पालक संहारक रवन, भक्षक भक्ष अपार ॥ सवहींको सव जानियै, विना नियम संसार ॥ १५ ॥ पालक संहारक रचक, भक्षक रक्ष अपार ॥ सवही सवको होतहै, को जानै कै वार ॥१६ ॥ वड़ी फजीहति जगतकी, भाँति अनेक अरूप ॥ एक रूप तवते जुहै,अच्युत रूप अनूप ॥ १७ ॥

नृपवीरसिंह—ऐसोई जो जीवहै, अज निरीह निर्लेप ॥ कोजग वद्ध अवद्धहै, कीजै भ्रम विच्छेप ॥ १८ ॥

केशव—जगको कारण एक मन, मनको जीत अजीत ॥ मनको मन मुनि शत्रुहै, मनहींको मन मीत ॥ १९ ॥ मनको रूप अरूपहै, जैसोहै आकाश ॥ वढ़त वढ़ाए बुद्धि के, घटत घटाए आस ॥२०॥ मनकी दीन्हीं गांठि प्रभु, मनहीं पै छुर आउ ॥ ज्यों मल मलहीं धोइए, विषहीं विष सु उपाउ॥२१॥

वीरसिंह—संतत जीव चिदंश जग, पाप पुण्यके भोग ॥ कहो कौन को होत है, ज्यों समुझैं सब लोग ॥ २२ ॥

केशव—जोई करै सुभोगवै, यह समुझो नृपनाथ ॥ स्वर्ग नर्क बंधन मुकुत, मानो मनकी गाथ ॥ २३ ॥

वीरसिंह—अंग भंग है देह को, पीड़ित देखिय देह ॥ मनको कैसे मानियै, मेटो यह संदेह ॥ २४ ॥

केशव मिश्र—जिनि जिनि अंगनि सों मिलै, करत शुभा शुभ चेतु ॥ भोग करत तिनहीं मिल्यो, सह संगति को हेतु ॥ २५ ॥ हरे हरे मनु ऐंचि कै, कीजै मन को हाथ ॥ इंद्रिय सर्प समान हैं, गारुड़ मन के साथ ॥ २६ ॥

सवैया—फूलत हो सुख देखि न भूलहु लाभु यहै भली बात सिखावो ॥ जौं ललकै अपमारग को मनु तौ दुखदै संतमारग लावो ॥ मूढ़न साथ परे फिरि हाथ न आई है नाथन माथ नशावो ॥ नो कुल को अवलोकि कै केशव बालन ज्यों मन क्यों न पठावो ॥ २७ ॥

दोहा—कौन तजै मन संग जो, कौन संग मन होइ॥ सदा जीव उन संग है, जग परिपूरण सोइ ॥२८॥

रूपमालाछन्द—जीव सों चिद्रूप सों, इतनो सुअंतर जानि॥ विष्णु सों अरु जीव सों तितनो महामति मानि॥ जीव सों मनसों तितो मनु सों विकल्पनि जानि॥ संकल्पसों अरु सृष्टि सों तितनो विशेष वखानि॥२९॥

दोहा—क्रम क्रम सब को छाँड़ियै, ममता प्रभु मति युक्त॥ अहंकार परिहार कै, ह्वै जीवनमुक्त ॥३०॥

जीवउ०—हम सों कहि समुझाइये, जीवनमुक्त विदेह॥ जाहि सुने ते होइगो, शुद्ध भाव इहि देह ॥३१॥

देव्यु॥ जीवनमुक्त लक्षण ॥ सवैया—लोक करै सुख दुःखनि कै जिनि राग विरागनि या महँ आने ॥ डारै उपारि समूल अहंतरु कंचन कांचन जो पहिचाने॥ बालक ज्यों भवै भूतल में भव आपुनसे जड़ जंगम जाने॥ केशव वेद पुराण प्रमाण तिन्हें सब जीवनमुक्त वखाने॥३२॥

विदेह लक्षण ॥ सवैया—देखतहूँ अनदेखतहूँ लिपि रूपक सेन सरूप को धावै॥ आपु अनिच्छ चले परइच्छ को केशवदास सदापति पावै॥ कर्म अकर्मनि लीन नहीं निज पायज ज्यों जल अंक लगावै॥ ह्वै अति मत्त चिदानँद मध्यनि लोग सदेह विदेह कहावै॥३३॥

हरिगीती—जीवन मुक्त विदेह के सुनि सकल लक्षण जानि-

ये ॥ छाँड़ि जगत मिथ्या सकल महात्यागी मानिये ॥ लोभ मोह मद काम क्रोध की कामना उपजै डरें॥ लोक अलोक विलोकत जे सब साधना समेत गुरे॥ सुनिये कछू अरु देखिये वाणी वस्तु बखानिये ॥ छाड़े जु मानि मिथ्या जगत महात्यागी मानिये ॥ ३४ ॥

केशव ॥ दोहा—यह सुनि सब झूठो लग्यो, दयों परमपद वित्त ॥ उपजी विद्या बोधमय, भूलि गयो सुतमित्त ॥ ३५ ॥

नाराच—नशी कुबुद्धि राति निन्द कल्पना समेतहीं ॥ विमोह अंधकार गो पतालके निकेतहीं ॥ विभाति ज्ञान नित्यके विनोद लोभहे भयो ॥ प्रबोधको उदै विलोक ज्योतिवन्त ह्वैगयो ॥ ३६ ॥

दंडक—जैसे भट साजि सैन हाथलै हथ्यार रण भारे भारे अरिगण जीति जीते मनको ॥ मारतंडमंडलको भेदत अखंड मति भूलि जात पुत्र मित्र सब देवगनको ॥ तैसे सत संग श्रद्धा विवेक वैराग बुद्धि छाड़िके धरेई वेद सिद्धि सो साधनको ॥ केशौदास हरिकी भगतिके प्रसाद भयो जीवन मुकुत मिलि आतमाके जनको ॥ ३७ ॥

दोहा—जैसे बंधन हेत तन, क्षेत्र छुरिनिसे मारि ॥ बंधन काटे बंदि के, छूटे भगति विसारि ॥ ३८ ॥ तौलों तम राजै तमी, जौलौं नहिं रजनीश ॥ केशव ऊगे तरणिके, तमुतमीन तमीश ॥ ३९ ॥ ऐसोह्वै जग में रहै, सबसों वैर

नं नेह ॥ छाँड्यो चाहै जगत को, तबहीं छाड़े देह ॥ ४० ॥ यहि विधि सों हरिभक्ति करि, साधु होत सब भक्त ॥ सबै ब्रह्मचारी गृही, दान प्रशस्त विरक्त ॥ ४१ ॥

वीरसिंह—ऐसी ह्वै है जब दशा, तब तौ अति बड़भाग ॥ कौन भाँति बनवास बिन, घरहीं हरिसों राग ॥ ४२ ॥

केशव॥सवैया—निशि वासर वस्तु विचारहि कै मुख सांचु हिये करुणा धनु है ॥ अघ निग्रह संग्रह धर्म कथानि परिग्रह साधुनिको गनुहै ॥ कहि केशव भीतर योगजगै अति बाहिर भोगनिसों तनुहै ॥ मन हाथ सदा जिनके तिनके बनहीं घरहै घरही बनुहै ॥ ४३ ॥

वीरसिंह ॥ दोहा—कठिन रीति यहऊ कही, घरहीं माँझ विरक्ति॥हमसनि पर ज्यों होइ त्यों, कहियै श्रीहरिभक्ति४४॥

केशवमिश्र ॥ चंचरी—आदि देव पूजि पुंज रामनाम लीजई ॥ न्हान दान धर्म कर्म छद्म छाँड़ि कीजई॥सत्य बोलियै सदा विपत्ति संपदानि सो ॥ राज राज वीरसिंह चित्त शुद्ध होइ सो ॥ ४५ ॥

वीरसिंह॥दोहा—राम नाम को तत्त्वसब,हम सों कहो अशेष ॥ चित्त हमारो सुनतही, शुद्ध होत सविशेष ॥ ४६ ॥

केशवमिश्र—ऋषि वशिष्ठ सों विनय कै, बूझेहु हे मुनि मग्न ॥ राम नाम महिमा सुनहु, वीरसिंह शत्रुघ्न ॥ ४७ ॥

शत्रुघ्नउवाच—कहो वशिष्ठकुल इष्ट मति, राम नामको भेद ॥ जाहि सुने ते जाइगो, सबै चित्त को खेद ॥ ४८ ॥

वशिष्ठ उवाच—जब वेद पुराण नसैहैं ॥ जप तीरथ मध्य-बसैहैं ॥ सो उपदेश कुमारि किवारे ॥ तब कलि केवल नाम उधारे ॥ ४९ ॥

दोहा—मरणकाल कोऊ कहै, पापी सों भयभीत ॥ सुख-ही हरिपुर जाइगो, गावै सब जग गीत ॥ ५० ॥ राम नाम के तत्त्व को, जानत को न प्रभाउ ॥ गंगाधरके धरनिधर वाल्मीकि मुनिराउ ॥ ५१ ॥

केशवमिश्र—वीरसिंह नृपसिंह मणि, मैं वरणी हरिभक्ति ॥ जाहि सुने सहसा सुमति, ह्वै हैं पापविरक्ति ॥५२॥ जीत्यो मोह विवेक ज्यों, पाइ बोध को भेव ॥ त्योंतुम जीतो शत्रु सब, राजवीरसिंहदेव ॥ ५३ ॥

भुजंगप्रयात—लहै संपदा आपदा को नसावे ॥ सदा पुत्र पौत्रादिकी वृद्धि पावै ॥ पढ़ै बुद्धि वैराग्यकारी अभीता ॥ सुनावै सुनै नित्य विज्ञानगीता ॥ ५४ ॥

दोहा—सुनि सुनि केशव राइ सों, रीझि कह्यो नृपनाथ ॥ माँगि मनोरथचित्त के, कीजै सबै सनाथ ॥ ५५ ॥

केशवमिश्र—वृत्ति दई पुरुखानि की, देऊ बालनि आसु॥ [illegible] आपनो जानि कै, गंगा तट देउ बासु ॥५६॥ वृत्ति दई

पदवी दई, दूरि करो दुख त्रास ॥ जाइ करो सकलत्र श्रीगंगा तट वस बास ॥ ८७ ॥

इति श्रीमिश्रेकशवदासविरचितायां चिदानंदमग्नायां विज्ञानगीतायां एकविंशःप्रभावः ॥ २१ ॥

---

दोहा ॥ अंक व्योम वसु भू वरष, पौष पक्ष उजियार ॥ तिथि त्रयोदशी पूर्ण भा, शुभ गीता बुधवार ॥ १ ॥ विदित देशकारूषमें, छत्रधारि अवनीश ॥ लेखत भयो वसंतऋतु आयसु लय निज शीश ॥ २ ॥

इति विज्ञान गीता समाप्ता॥

१ मलद

---

पुस्तक मिलनेका ठिकाना.
खेमराज श्रीकृष्णदास
"श्रीवेंकटेश्वर" छापाखाना-मुम्बई.



केवल ६ छः रु० रक्खागयाहै, उत्तम जिल्दबंधी है, आशा है कि सज्जन पुरुष शीघ्र उक्त ग्रंथके गुण ग्रहण करके मेरे परिश्रमको सफल करेंगे ॥

# श्रीमद्गोस्वामितुलसीदासकृत सटीक रामायण

## श्रीयुतपं० ज्वालाप्रसादकृतसंजीवनीटीका ॥

लीजिये महाशय! कविशिरोमणि तुलसीदासजीकी अपूर्व कविताका अक्षरार्थ भाषामृत भी लीजिये, सम्पूर्ण क्षेपकोंसहित और श्रुतिस्मृतिपुराणोंके अद्भुत दृष्टांतों सहित जिसमें सम्पूर्ण शंका समाधानका विवरण है, तुलसीदासजीका समग्र जीवनचरित्र, माहात्म्य, चतुर्दश वर्ष वनवासका तिथिपत्र और अष्टम रामाश्वमेध लवकुशकाण्ड भी अक्षरार्थ सहित सम्मिलितहै, गूढार्थ, अक्षौहिणीकी संख्या, प्रश्नावली, भजनमाला, प्रभाती आदिके सिवाय परम मनोहर फोटोग्राफके विचित्र चित्र भी हैं, सूर्य्यवंशका वृक्ष और हनुमान्‌जीकी चित्रित प्रतिमाहै इन सबके सिवाय कठिन २ शब्दोंका बड़ा कोश भी लगाया गयाहै. ऐसी रामायण आजपर्य्यन्त अन्यत्र कहीं नहीं छपी देखतेही तन मन प्रसन्नहोगा मूल्य ८ रु० है जिल्द चित्रित सुनहरी परम मनोहर है ॥

# श्रीमद्वाल्मीकीय रामायण.

## संस्कृत मूल और भाषाटीका सहित खुलापत्रा ॥

कविकुलतिलक आदिकवि महर्षि वाल्मीकिकृत रामायण समग्र ग्रंथ माहात्म्य और अनुक्रमणिका टिप्पणी शंका समाधानसहित परमपुष्ट मोटे और चिकने कागजपर सुवाच्य मनोहर अक्षरोंमें छपकर विक्रयार्थ प्रस्तुतहै-हिन्दोस्थानमें आजपर्य्यंत इसका ऐसा भाषानुवाद नहीं हुआथा इसकी टीका अत्युत्तम परम सुगम और ललित मनरंजन शब्दोंमें विद्वद्वर शिरोमणि श्रीयुत पं० ज्वालाप्रसाद मिश्रजीने अत्यन्तही उत्तम की है पद पदका अर्थ दर्पणवत् झलकायाहै सकल गुणआगरी नागरीकी पूरी लालित्यता सर्वांगरूपसे दरशायी है यह बालसे वृद्धतकको परमोपयोगी है कथा बांचनेवाले विद्वानो को इससे बहुतही लाभ प्राप्त होवेगा केवल अक्षरमात्रका बोध होनेसेही सज्जनजन इस रामायणका पारायण सहजमें कर सकेंगे और कथा बाँचकर धन यश लक्ष्मीके भागी होंगे ऐसा सुंदर मनोहर रमणीक ग्रंथ होनेपर भी सबके सुगमार्थ आश्विनशुदी १०तक

